तो रोगी या दुःखी होने का कोई कारण नहीं।

अतिभोजन रोग का प्रधान कारण है, यह बात आपको सदैव ध्यान में रखनी चाहिए। कितनेक भोजनशूर लोग अधिक खाने के लिए भंग भी पीते हैं, परन्तु इस प्रकार अधिक खाने से अजीर्ण-खाँसी वगैरह रोगों की उत्पत्ति होती है।

रोगों का दूसरा कारण अहित कर आसन पर बैठना है। आसन किस प्रकार का होना चाहिए, इस सम्बन्ध में शास्त्र में कहा है कि कठिन और स्थिर आसन पर बैठने से हानि होती है और कोमल आसन पर बैठने से लाभ होता है। आज लोगों को पत्थर के मकान पसन्द आते हैं, किन्तु वे विचार नहीं करते कि पत्थर पर बैठने और मिट्टी पर बैठने में कितना अन्तर है? आज मकान पक्का बनाया जाता है, किन्तु मकान को पक्का बनाना शरीर को कच्चा बनाना है। किस प्रकार की कुरसी पर बैठने से लाभ होता है और किस प्रकार की कुर्सी पर बैठना हानिप्रद है, यह बात अब यूरोपियन भी समझने लगे हैं। परन्तु भारतीय लोग इस सम्बन्ध में न विचार करते हैं, न जानने का प्रयत्न करते हैं किन्तु आँख मीच कर अनुकरण करने लगते हैं!

अधिक सोते पड़े रहना और अधिक जागरण करना भी रोग का कारण है। कई लोग जागरण करने का ढोंग करते हैं, किन्तु शास्त्र के अनुसार अधिक सोना और अधिक जागना हानिकर है।

मल-मूत्र को दबा रखना भी रोग का कारण है। बहुत चलना और बहुत बैठे रहना भी रोग को निमंत्रण देना है।

कुछ जनों का खयाल है कि माँस खाने वाले बलवान् होते हैं और

माँस न खाने वाले निर्बल होते हैं, किन्तु यह ख्याल भ्रमपूर्ण है। आज गोवध के कारण प्रकृतिविरुद्ध भोजन की प्रथा अधिक प्रचलित हो गई है। होटलों का तो पूछना ही क्या है। यह सब रोगोत्पत्ति के कारण हैं।

इन्द्रिय का विस्फोटन करना भी रोग का कारण है। आज सन्तति नियमन के जो कृत्रिम उपाय बतलाये जाते हैं, वे भी वाहियात हैं।

इन नौ कारणों से रोग उत्पन्न होते हैं। जो इन कारणों से बचता रहेगा, वही धर्म का पालन कर सकेगा। रोगी मनुष्य धर्म की सेवा नहीं कर सकता। आप निरोगी रह कर धर्म का सेवन करोगे तो आपका कल्याण होगा।



## हमारे यहां से प्रकाशित

# जवाहर साहित्य की सूची

| नं० | नाम | विषय | मूल्य |
|---|---|---|---|
| | श्री जवाहर किरणावली | | |
| १ | प्रथम किरण | दिव्य-दान | १।) |
| २ | द्वितीय " | दिव्य-जीवन | १) |
| ३ | तृतीय " | दिव्य-संदेश | १।) |
| ४ | चतुर्थ " | जीवन-धर्म | १॥) |
| ५. | पांचवीं " | सुबाहुकुमार | १॥।) |
| ६. | छट्ठी " | रुक्मिणी विवाह | ॥।) |
| ७ | सातवीं " | श्रावणमास के व्याख्यान | २) |
| ८. | आठवीं " | सम्यक्त्व-पराक्रम ( प्रथम भाग ) | १।) |
| ९ | नवीं " | सम्यक्त्व पराक्रम ( दूसरा भाग ) | १॥) |
| ० | दसवीं " | सम्यक्त्व-पराक्रम ( तीसरा भाग ) | १।) |
| १. | ग्यारहवीं " | सम्यक्त्व-पराक्रम ( चौथा भाग ) | ॥।) |
| २ | बारहवीं " | सम्यक्त्व-पराक्रम ( पाचवा भाग ) | ॥।) |
| ३ | तेरहवीं " | धर्म और धर्मनायक | २) |
| ४ | चौदहवीं " | राम वन गमन ( प्रथम भाग ) | १।) |
| ५ | पन्द्रहवीं " | राम वन गमन ( द्वितीय भाग ) | ॥।) |
| ६ | सोलहवीं " | अजना | १) |